# लघु सिद्धांत कौमुदी

( कृत् तद्धित तथा स्त्री प्रत्यय )

डॉ० महेश चन्द्र शर्मा
डॉ० सुधा सिसौदिया





ज्ञान प्रकाशन, मेरठ

विश्वविद्यालय अनुदान आयोग द्वारा उद्धृत नवीनतम् पाठ्यक्रमानुसार

# लघु सिद्धान्त कौमुदी

[ प्रमुख कृत्, तद्धित एवं स्त्री प्रत्यय ]





**डॉ० महेश चन्द्र शर्मा**

*एम० ए०, पी० एच-डी, डी-लिट्*

रीडर एवं अध्यक्ष : संस्कृत-विभाग

मुलतानीमल मोदी महाविद्यालय

मोदीनगर (उ० प्र०)

**डॉ० सुधा सिसोदिया**

*एम० ए०, पी० एच-डी०*

गिन्नी देवी गर्ल्स डिग्री कॉलिज

मोदीनगर (गा० बाद)



 (0121) 2519466

**ज्ञान प्रकाशन, मेरठ**

*प्राप्ति स्थान :*
**ज्ञान बुक डिपो**
सुभाष बाजार, मेरठ
☎ (0121) 2519466

नवीन संस्करण



मूल्य : **20-00 रु० मात्र**

*कम्प्यूटर टाइप सैटिंग :*
**कृष्णा कम्प्यूटर ग्राफिक्स**
मेरठ।
☎ (121) 2450953
**Mob.** 9412100763

**मुद्रक :**
**भगवती प्रिन्टर्स,**
जयदेवी नगर, मेरठ।

# प्राक्कथन

संस्कृत भारत की प्राचीनतम् भाषा है। भारतीय वाङ्मय की सभी विधायें—दर्शन, साहित्य, धर्म आदि इसी भाषा में उपनिबद्ध हैं। इसका व्याकरण भी महान है। उक्ति है—**द्वादश वर्षे, व्याकरणं श्रूयते।**

किसी भी भाषा का सम्यक् ज्ञान उसके व्याकरण के बिना सम्भव नहीं। यही तथ्य संस्कृत में भी चरितार्थ है। सम्पूर्ण व्याकरण का ज्ञान कराना तो बी० ए० के पाठ्यक्रम में असम्भव है परन्तु विश्वविद्यालय अनुदान आयोग द्वारा बी० ए० के तीनों वर्ष में निर्धारित कतिपय अंशों की व्याख्या करना ही हमारा उद्देश्य है। प्रस्तुत पुस्तक में मूल सूत्र, वृत्ति और वार्तिक के साथ ही हिन्दी अनुवाद भी दिया गया है। इसके अतिरिक्त सूत्र की सुस्पष्ट व्याख्या तथा विस्तृत रूप-सिद्धि भी दी गई है। बाजार में अन्य पुस्तकों के रहते हमारी इस पुस्तक का क्या वैशिष्ट्य है, यह तो इसके अध्ययन के उपरान्त ही ज्ञात हो सकता है फिर भी इतना कहा जा सकता है कि यह पुस्तक छात्रों के लिये सर्वथा उपयोगी है और वे इसे पढ़कर निश्चित ही सफलता प्राप्त करेंगे।

इस संस्करण में पाठ्यक्रमानुसार कृत, तद्धित एवं स्त्री प्रत्यय दिये गये हैं।

इस पुस्तक की व्याख्या में अनेक कृती लेखकों की रचनाओं की सहायता ली गई हैं, जिनमें डॉ० द्विवेदी, कुशवाहा, ऑप्टे तथा श्रीधरानन्द शास्त्री आदि प्रमुख हैं। इन सभी विद्वानों को हमारी विनम्र प्रणति है। ज्ञान प्रकाशन, मेरठ के संचालक शर्मा बन्धुओं को मेरा अनेकशः साधुवाद है, जिनकी प्रेरणा से ही इस पुस्तक का प्रणयन हुआ है।

आश्विन शुक्ला प्रतिपदा २०६१

१५ अक्टुबर, २००४

—महेश चन्द्र शर्मा

—सुधा सिसोदिया

# विषय-क्रम




# कृत् प्रत्यय

## १. क्त्वा

(१) जहाँ दो से अधिक धातुओं का एक ही कर्त्ता होता है, वहाँ 'कर' या 'करके' अर्थ क्त्वा और ल्यप् प्रत्यय धातु में होते हैं।[१]

(२) धातु से पूर्व उपसर्ग नहीं होगा तो क्त्वा प्रत्यय लगेगा।

(३) धातु से पूर्व यदि उपसर्ग होगा तो उसमें ल्यप् प्रत्यय जुड़ेगा।

(४) क्त्वा और ल्यप् प्रत्ययान्त रूप अव्यय होते हैं, अतः इनके रूप नहीं चलते।

(५) क्त्वा और 'त्वा' और ल्यप् का 'य' शेष रहता है।

(६) निषेधार्थक अलं और खलु के होने पर धातु से क्त्वा प्रत्यय होता है[२], जैसे—जलं दत्वा (मत दो)। पीत्वा खलु (मत पिओ)। अलं हसित्वा (मत हंस)।

(७) धातु को गुण या वृद्धि नहीं होती। धातु के सेट् होने पर धातु और प्रत्यय के बीच में 'इ' लगेगा। अनिट में नहीं। सेट् जैसे—पठित्वा, लिखित्वा। अनिट्—कृत्वा, हत्वा, धृत्वा।

(८) जिन धातुओं में मूल रूप से उ हटता है, वहाँ धातु और प्रत्यय के बीच 'इ' विकल्प से लगेगी।[३] अतः दो रूप बनेंगे, जैसे—जनित्वा—जात्वा। सनित्वा—सात्वा। खनित्वा—खात्वा।

(९) अनुनासिक अन्त वाले धातुओं की उपधा का दीर्घ हो जाता है[४]। कम्, क्रम्, यम्, दम्, भ्रम् शम् धातुओं के दो रूप बनते हैं। एक 'इ' लगाकर, दूसरा अम् को आन् बनाकर, जैसे—क्रमित्वा—क्रात्वा—क्रान्त्वा—कान्त्वा।

(१०) धातु के अन्ति च और ज को क हो जाता है, जैसे—त्यज् + त्वा = त्यक्त्वा।

**कतिपय क्त्वा प्रत्ययान्त रूप उदाहरण के रूप में नीचे दिये हैं—**

| धातु | रूप | धातु | रूप |
|---|---|---|---|
| अद् | जग्ध्वा | गम् | गत्वा |
| अर्च् | अर्चित्वा | गॄ | गीर्त्वा |
| अस् | भूत्वा | गै | गीत्वा |
| अस् | असित्वा | ग्रस् | ग्रसित्वा |
| आप् | आप्त्वा | ग्रह | गृहीत्वा |
| आस् | आसित्वा | घ्रा | घ्रात्वा |
| इ | इत्वा | चर् | चरित्वा |
| इष् | इष्ट्वा | चल् | चलित्वा |
| ईक्ष् | इक्षित्वा | चि | चित्वा |

---

१. ८७९-समानकर्तृ कयोः पूर्वकाले ३/४/२१।
२. ८७८-अलंखल्वोः प्रतिषेधयोः प्राचां क्त्वा ३/४/१८।
३. ८८२ उदितो वा ७/२/५६।
४. अनुनासिकल्प क्विालो क्ङिति च।

| धातु | रूप | धातु | रूप |
|---|---|---|---|
| कम् | कमित्वा | चिन्त् | चिन्तयित्वा |
| कूर्द् | कूर्दित्वा | चुर | चोरयित्वा |
| कृ | कृत्वा | छिद् | छित्वा |
| कृष् | कृष्ट्वा | जन् | जनित्वा |
| कृ | कीर्त्वा | जप् | जपित्वा |
| क्रन्द् | क्रन्दित्वा | जि | जित्वा |
| क्रम् | क्रमित्वा/क्रान्त्वा | जीव् | जीवित्वा |
| क्री | क्रीत्वा | तन् | तनित्वा |
| क्रीड् | क्रीडित्वा | तप् | तप्त्वा |
| क्रुध् | क्रुद्ध्वा | तुष् | तुष्ट्वा |
| ज्ञा | ज्ञात्वा | तृ | तीर्त्वा |
| ज्वल् | ज्वलित्वा | त्यज् | त्यक्त्वा |
| क्षम् | क्षमित्वा | दंश् | दंष्ट्वा |
| क्षिप् | क्षिप्त्वा | दह् | दग्ध्वा |
| क्षुभ् | क्षुभित्वा | दा | दत्वा |
| खन् | खनित्वा/खात्वा | दिव् | देवित्वा |
| गण् | गणयित्वा | दिश् | दिष्ट्वा |
| दीप् | दीपित्वा | भू | भूत्वा |
| दुह् | दुग्ध्वा | भृ | भृत्वा |
| दृश् | दृष्ट्वा | भ्रंश | भ्रष्ट्वा |
| द्युत् | द्योतित्वा | भ्रम् | भ्रमित्वा/भ्रान्त्वा |
| धा | हित्वा | मथ् | मथित्वा |
| धाव् | धावित्वा | मन् | मत्वा |
| धृ | धृत्वा | मा | मित्वा |
| ध्या | ध्यात्वा | मिल् | मिलित्वा |
| ध्यै | ध्यात्वा | मुच् | मुक्त्वा |
| नम् | नत्वा | मुह् | मुग्ध्वा |
| नश् | नष्ट्वा | यज् | इष्ट्वा |
| नी | नीत्वा | यम् | यत्वा |
| नुद् | नुत्वा | या | यात्वा |
| नृत् | नृतित्वा | युज् | युक्त्वा |
| पच् | पक्त्वा | युध् | युद्ध्वा |
| पठ् | पठित्वा | रक्ष् | रक्षित्वा |




| धातु | रूप | धातु | रूप |
|---|---|---|---|
| पत् | पतित्वा | रच | रचित्वा |
| पद् | पत्वा | रभ् | रब्ध्वा |
| याच् | याचित्वा | रम् | रत्वा |
| पा | पीत्वा | रुद् | रुदित्वा |
| पाल् | पालयित्वा | रुध् | रुद्ध्वा |
| पुष् | पुष्ट्वा | रुह् | रूढ्वा |
| पूज् | पूजयित्वा | लप् | लपित्वा |
| पृ | पूर्त्वा | लभ् | लब्ध्वा |
| प्रच्छ् | पृष्ट्व। | लम्ब् | लम्बित्वा |
| बन्ध् | बद्ध्वा | लष् | लषित्वा |
| बुध् | बुद्ध्वा | लिख् | लिखित्वा |
| ब्रू | उक्त्वा | लिह् | लीढ्वा |
| भक्ष् | भक्षयित्वा | ली | लीत्वा |
| भज् | भक्त्वा | लुभ् | लुब्ध्वा |
| भञ्ज् | भङ्क्त्वा | वद् | उदित्वा |
| भाष् | भाषित्वा | वन्द् | वन्दित्वा |
| भिद् | भित्वा | वप् | उप्त्वा |
| भी | भीत्वा | वस् | उषित्वा |
| भुज् | भुक्त्वा | वह् | ऊढ्वा |
| विद् | विदित्वा, वेदयित्वा | सिव् | सेवित्वा |
| विश् | विष्ट्वा | सृज् | सृष्ट्वा |
| वृत् | वर्तित्वा | सेव् | सेवित्वा |
| वृध् | वर्धित्वा | सो | सित्वा |
| वृष् | वर्षित्वा | स्तु | स्तुत्वा |
| व्यध् | विद्ध्वा | स्था | स्थित्वा |
| शप् | शप्त्वा | स्ना | स्नात्वा |
| शम् | शान्त्वा | स्निह् | स्निग्ध्वा |
| शास् | शिष्ट्वा | स्पृश् | स्पृष्ट्वा |
| शी | शयित्वा | स्मृ | स्मृत्वा |
| शुष् | शुष्ट्वा | स्वप् | सुप्त्वा |
| श्रि | श्रित्वा | हन् | हत्वा |
| श्रु | श्रुत्वा | हस् | हसित्वा |
| श्लिष् | श्लिष्ट्वा | हा | हित्वा |

| | | | |
|---|---|---|---|
| श्वस् | श्वसित्वा | हु | हुत्वा |
| सद् | सत्त्वा | ह | हत्वा |
| सह् | सहित्वा | हृष् | हृषित्वा |
| साध् | सादध्वा | ह्वे | हूत्वा |
| सिच् | सिक्त्वा | सिध् | सिद्ध्वा |

## २. ल्यप् प्रत्यय

(१) धातु से पूर्व कोई अव्यय, उपसर्ग या च्वि प्रत्यय होता है तो क्त्वा के स्थान पर ल्यप् होता है। ल्यप् का 'य' शेष रहता है। उपसर्ग का उदाहरण, जैसे—प्र + आप् = **प्राप्य**। सम् + भू + य = **संभूय**। सम् + क्रम + य = **संक्राम्य**। च्वि प्रत्यय का उदाहरण— मालिनी + भू + ल्यप् = **मालिनीभूय**।

(२) धातु से पूर्व नञ् (अ) होगा तो ल्यप् न होकर क्त्वा होगा[१], जैसे—**अकृत्वा, अगत्वा**।

(३) ल्यप् प्रत्यय लगने पर साधारणतया धातु अपने मूल में रहती है। गुण या वृद्धि नहीं होती। 'इ' भी बीच में नहीं लगता, जैसे—वि + लिख् + य = **विलिख्य**। आ + नी + य = **आनीय**। वि + हस् + य = **विहस्य**।

(४) धातु के बाद ह्रस्व अ, इ, उ, ऋ के बाद ल्यप् से पहले त् लग जाता है[२] जैसे—**आगत्य, अधीत्य, विजित्य**।

(५) प्रेरणार्थक धातुओं के 'इ' का लोप होता है[३], जैसे—**विचार > विचार्य**।

(६) धातु की उपधा में ह्रस्व 'इ' हो तो **उसे** अय् हो जाता है, जैसे—**विगणि, विगणय्य**। **प्रणमि, प्रणमय्य**। **विरचि, विरचय्य**।

(७) इन धातुओं के ये रूप होते **हैं—प्रक्षि > प्रक्षीय**। प्रापि > प्राप्य, प्रापय्य। वे—**प्रवाय**। ज्या—**प्रज्याय**। भी या भि—**प्रभाय**। ली—**विलीय, विलाय**।

(८) दा, धा, मा, स्था, गा, पा, हा, सा के **आ को इ नहीं होता**[४], जैसे—प्रदाय, प्रधाय, **प्रगाय, प्रपाय, बिहाय** आदि।

(९) वच्, स्वप्, वस्, वह् और वद् के वकार को 'उ' यज् के 'य' को 'इ' हो जाता है[५], जैसे—वच् का प्र + वच् + य = प्र + उच् + य = **प्रोच्य**।

(१०) कुछ क्त्वान्त और ल्यवन्त शब्द कर्मप्रवचनीय के तौर पर प्रयुक्त होते हैं, जैसे—**मुक्त्वा**—छोड़कर, अलावा, अतिरिक्त। **आदाय**—साथ। **उद्दिश्य**—तरफ। **अधिकृत्य**—बारे में। **संश्रुत्य** आदि।

---

१. समासेऽनञ् पूर्वेल्यप्।
२. ७७७ ह्रस्वस्य पिति कृति तुक् ६/१/७१।
३. णेरनिटि।
४. नल्यपि।
५. वचि स्वापि मजादीनां किति च।

छात्रों की सुविधा के लिये कुछ ल्यप् प्रत्यय के रूप दिये जा रहे हैं—

| धातु | रूप | धातु | रूप |
|---|---|---|---|
| अद् | प्रजग्ध्य | क्षम् | संक्षम्य |
| अधि + इ | अधीत्य | क्षिप् | प्रक्षिप्य |
| अर्च् | समर्च्य | क्षुभ् | प्रक्षुभ्य |
| अस् | सम्भूय | खन् | उत्खाय |
| अस् | प्रास्य | गण् | विगणय्य |
| आ + दृ | आदृत्य | गम् | आगम्य-आगत्य |
| आप् | प्राप्य | गृ | उद्गीर्य |
| आस् | अपास्य | गै | प्रगाय |
| इ | प्रेत्य | ग्रस् | संग्रस्य |
| इष् | समिष्य | ग्रह् | संगृह्य |
| ईक्ष् | समीक्ष्य | घ्रा | आघ्राय |
| उत् + डी | उड्डीय | चर् | आचर्य |
| कम् | संकाम्य | चल् | प्रचल्य |
| कूर्द् | प्रकूर्द्य | चि | संचित्य |
| कृ | उपकृत्य | चिन्त् | संचिन्त्य |
| कृष् | आकृष्य | चुर् | संचोर्य |
| कॄ | विकार्य | छिद् | उच्छिद्य |
| क्रन्द् | आक्रन्द्य | जन् | संजाय |
| क्रम् | संक्रम्य | जप् | संजप्य |
| क्री | विक्रीय | जि | विजित्य |
| क्रीड् | प्रक्रीड्य | जीव् | संजीव्य |
| क्रुध् | संक्रुध्य | पलायु | पलाय्य |
| ज्ञा | विज्ञाय | पा | निपाय |
| ज्वल् | प्रज्वल्य | पाल् | संपाल्य |
| तन् | वितत्य | पुष् | संपुष्य |
| तप् | संतप्य | पूज् | संपूज्य |
| तुष् | संतुष्य | पॄ | आपूर्य |
| तॄ | उत्तीर्य | प्रच्छ् | संपृच्छ्य |
| त्यज् | परित्यज्ज | बन्धु | आबध्य |
| दंश् | संदश्य | बुध् | प्रबुध्य |
| दह् | संदह्य | ब्रू | प्रोच्य |
| दा | आदाय | भक्ष् | संभक्ष्य |

| धातु | रूप | धातु | रूप |
|---|---|---|---|
| दिव् | संदीव्य | भज् | विभज्य |
| दिश् | उपदिश्य | भञ्ज् | विभंज्य |
| दीप् | संदीप्य | भाष् | संभाष्य |
| दुह् | संदुह्य | भिद् | अभिद्य |
| दंश् | संदृश्य | भी | संभिय |
| द्युत् | विद्युत्य | भुज् | उपभुज्य |
| धा | विधाय | भू | संभूय |
| धाव् | प्रधाव्य | भृ | संभृत्य |
| ध्मा | आधृत्य | भ्रंश | अभ्रंश्य |
| ध्यै | आध्माय | भ्रम् | संभ्रम्य |
| नम् | प्रणम्य | मथ् | विमथ्य |
| नश् | विनश्य | मन् | अनमत्य |
| निवृ | निवृत्य | मा | प्रमाय |
| नी | आनीय | मिल् | संमिल्य |
| नुद् | प्रणुद्य | मुच् | विमुच्य |
| नृत् | प्रनृत्य | मुह् | संमुह्य |
| पच् | संपच्य | यज् | समिज्य |
| पठ् | संपठ्य | यम् | संयम्य |
| पत् | निपत्य | या | प्रयाय |
| पद् | संपद्य | शम् | निशम्य |
| याच् | अनुयाच्य | शास् | अनुशिष्य |
| युज् | प्रयुज्य | शी | संशय्य |
| युध् | प्रयुध्य | शुष् | परिशुष्य |
| रक्ष् | संरक्ष्य | श्रि | आश्रित्य |
| रच् | विरचय्य | श्रु | संश्रुत्य |
| रभ् | आरभ्य | श्लिष् | आश्लिष्य |
| रम् | विरम्य | श्वस् | विश्वस्य |
| रूध् | विरूध्य | सद् | निषद्य |
| रूह् | आरूह्य | सह् | संसह्य |
| लप् | विलप्य | साध् | प्रसाध्य |
| लभ् | उपलभ्य | सिच् | अभिषच्य |
| लम्ब् | आलम्ब्य | सिध् | निषिध्य |
| लष् | अभिलष्य | सिव् | संसीव्य |




| धातु | रूप | धातु | रूप |
|---|---|---|---|
| लिख् | आलिख्य | सृज् | विसृज्य |
| लिह् | आलिह्य | सेव् | निषेव्य |
| ली | निलीय | सो | अवसाय |
| लुभ् | प्रलुभ्य | स्तु | प्रस्तुत्य |
| अद् | अनूद्य | स्था | प्रस्थाय |
| वन्द् | अभिवन्द्य | स्ना | प्रस्नाय |
| वप् | समुप्य | स्निह | उपस्निह्य |
| वस् | उपोष्य | स्पृश् | संस्पृश्य |
| वह् | प्रोह्य | स्मृ | विस्मृत्य |
| विद् | संविद्य | स्वप् | संपुप्य |
| विद् | निवेद्य | हन् | निहत्य |
| विश् | प्रविश्य | हस् | विहस्य |
| वृत् | निवृत्य | हा | विहाय |
| वृध् | संवृध्य | हु | आहुत्य |
| वृष् | प्रवृष्य | हृ | प्रहृत्य |
| व्यध् | आविध्य | हृष् | प्रहृष्य |
| शप् | अभिशप्य | ह्वे | आहूय |
| रूद् | विरूद्य | | |

## ३. तुमुन् प्रत्यय

(१) 'को', 'के लिये' अर्थ को प्रकट करने के लिए धातु से तुमुन् प्रत्यय होता है। 'तुमुन्' का 'तुम' शेष रहता हैं तुमुन् प्रत्ययों के योग में क्रिया के लिये क्रिया की जाती है[1]।

(२) तुमुन् प्रत्ययान्त शब्द अव्यय होते है। इनके रूप नहीं चलते। उदाहरण के लिये—सः **पठितुम्, लेखितुम्, क्रीडितुम्,** विद्यालयं गच्छति।

(३) तुमुन् प्रत्यान्त का तथा प्रधान क्रिया का एक ही कर्त्ता होता है[2], जैसे—**स भोक्तुं गच्छति।**

(४) इच्छार्थक धातुओं के साथ तुमुन् प्रत्यय जुड़ता है, जैसे—**सः अध्येतुं गच्छति** (वह पढ़ने की इच्छा से जाता है)।

(५) समयवाचक शब्दों के साथ तुमुन् होता है[3], जैसे—**कालः, समय, वेला** वा भोक्तुं।

(६) **शक्** (सकना!), **धृष्** (धृष्ट होना, हिम्मत करना), ज्ञा (जानना), ग्ला (थकना, मुरझाना), **घट्** (प्रत्यय करना), **रभ्** (आरम्भ करना), **लभ्** (पाना), क्रम (आरम्भ करना), **सह्** (सहना), **अर्ह**

---

१. **तुमुन्ण्वुलो क्रियायां क्रियार्थायाम्।**
२. समानकर्तृकेषु तुमुन्।
३. कालसमयबेलासु तुमुन्।

(योग्य होना), अस् (होना) इन अर्थ वाली धातुओं के साथ तुमुन् प्रत्यय आता है[१], जैसे—पठितुं शक्नोति। भोक्तुं जानाति। भोक्तुं आरभते।

(७) पर्याप्त, समर्थ, योग्य अर्थ वाले शब्दों के साथ तथा योग्यता, शक्ति, नैपुण्य या प्रावीण्य अर्थ वाले विशेष्यों के साथ भी तुमुन् का प्रयोग होता है[२], जैसे—लिखितमपि ललाटे प्रोज्झितुं क समर्थः (भाग्य में लिखे को कौन मिटा सकता है) ? अस्ति मे विभवः सर्वं परिज्ञातुम् (मुझमें सब कुछ जानने की शक्ति है)। कोऽन्यो हुतवहात् दग्धुं प्रभवति (अग्नि के अतिरिक्त और कौन जलाने में समर्थ है) ? भोक्तुं, प्रवीणः, कुशलः वा (खाने में निपुण)।

(८) धातु को गुण होता है, जैसे—जि—जेतुम्, भू—भवितुम्, कृ—कर्तुम्, ह—हर्तुम्। धृ—धर्तुम्।

(९) धातु के अन्तिम च और ज् को क्, द, को त्, ध् को द् और म् को व् होता है, जैसे—पच्—पक्तुम्, भुज्—भोक्तुम्, छिद्—छेत्तुम्, रुध्—रोद्धुम्। लभ्—लब्धुम्।

(१०) धातु के अन्तिम 'च्छ' को और 'श्' को 'ष्' होता है। व्रश्च, भ्रस्ज, सृज्, मृज्, यज्, राज्, भ्राज् धातुओं के च् या ज़् को ष् होता है। ष् होकर इनके तुमुन् प्रत्ययान्त ष्टुम् वाले रूप बनते हैं[३], जैसे—प्रच्छ—प्रष्टुम्। प्रविश—प्रवेष्टुम्। सृज्—स्रष्टुम्।

(११) धातुओं के अन्तिम ए और ऐ को आ हो जाता है[४], जैसे—

आह्वे—आह्वातुम्। गै—गातुम्। त्रै—त्रातुम्।

(१२) धातुओं के अन्तिम म् को न् हो जाता है, जैसे—गम्—गन्तुम्, रम्—रन्तुम्।

(१३) धातु के अन्तिम ह् को ध् या ढ् होकर ग्धुम् या ढुम् वाला रूप बनता है, जैसे—द्रुह,—दग्धुम्। द्रुह्—द्रोग्धं। दुह्—दोग्धुं। लिह्—लेढुं। वह्—वोढुम्।

(१४) तुम् के म् का लोप हो जाता है बाद में इच्छार्थ काम या मनस् हों तो[५], जैसे—वक्तुकामः, वक्तुमनाः (बोलने का इच्छुक)।

**कुछ तुमुन् प्रत्ययान्त शब्द नीचे दिये जा रहे हैं—**

| धातु | रूप | धातु | रूप |
|---|---|---|---|
| अद् | अत्तुम् | खाद् | खादितुम् |
| अधि + ई | अध्येतुम् | गण | गणयितुम् |
| अर्च | अर्चितुम् | गम् | गन्तुम् |
| अस् | अवितुम् | गर्ज | गर्जितुम् |
| आ + रभ् | आरब्धुम् | गृ | गरितुम् |
| आ + रूह | आरोढुम् | गै | गातुम् |

१. शक्धृषज्ञाग्लावट्रभलभक्रमसहमस्त्यर्थेषु तुमुन्।
२. पर्याप्तिवचनेष्वलमर्थेषु।
३. व्रश्चभ्रस्जसृजमृजयजराजभ्राजच्छशां षः।
४. आदेच उपदेशेऽशिति।
५. तुम् काममनसोरपि।

| धातु | रूप | धातु | रूप |
|---|---|---|---|
| आ + लप् | आलपितुम् | ग्रस् | ग्रसितुम् |
| आस् | आसितुम् | ग्रह् | ग्रहीतुम् |
| आ + ह्वे | आह्वातुम् | घ्रा | घ्रातुम् |
| इ | एतुम् | चर् | चरितुम् |
| एष् | इषितुम् | चल् | चलितुम् |
| क्री | क्रेतुम् | चि | चेतुम् |
| क्रीड् | क्रीडितुम् | चिन्त | चिन्तयितुम् |
| क्रुध् | क्रोद्धुम् | चर् | चोरयितुम् |
| क्षम् | क्षमितुम् | चेष्ट | चेष्टितुम् |
| क्षिप् | क्षेप्तुम् | छिद् | छेत्तुम् |
| खन् | खनितुम् | जन् | जनितुम् |
| ईक्ष् | ईक्षितुम् | नम् | नन्तुम् |
| कथ् | कथयितुम् | नश् | नष्टुम् |
| कम् | कमयितुम् | निन्द् | निन्दितुम् |
| कम्प | कम्पितुम् | नी | नेतुम् |
| कूर्द | कूर्दितुम् | नृत | नर्तितुम् |
| कृ | कर्तुम् | पच् | पक्तुम् |
| कृप् | कल्पितुम् | पठ् | पठितुम् |
| कृष् | कर्ष्टुम् | पत् | पतितुम् |
| कृ | करितुम् | पद् | पत्तुम् |
| क्रन्द् | क्रन्दितुम् | पलाय् | पलायितुम् |
| क्र | क्रमितुम् | पा | पातुम् |
| जप् | जपितुम् | पाल | पालयितुम् |
| जि | जेतुम् | पुष् | पोषितुम् |
| जीव | जीवितुम् | पूज् | पूजयितुम् |
| ज्ञा | ज्ञातुम् | प्रच्छ | प्रष्तुम् |
| ज्वल् | ज्वलितुम् | प्रेर् | प्रेरियतुम् |
| डी | डयितुम् | बन्ध् | बन्धुम् |
| तप् | तप्तुम् | बाध | बाधितुम् |
| तृ | तरितुम् | ब्रू | वक्तुम् |
| त्यज् | त्यक्तुम् | भक्ष् | भक्षयितुम् |
| त्र | त्रातुम् | भज् | भक्तुम् |
| दंश् | दंष्टुम् | भाष् | भाषितुम् |

| धातु | रूप | धातु | रूप |
|---|---|---|---|
| दह् | दग्धुम् | भिद् | भेत्तुम् |
| दा | दातुम् | भी | भेतुम् |
| दिश् | देष्टुम् | भुज् | भोक्तुम् |
| दीक्ष् | दीक्षितुम् | भू | भवितुम् |
| दुह् | दोग्धुम् | भृ | भर्तुम् |
| द्युत् | द्योतितुम् | भ्रम | भ्रमितुम् |
| दुह् | दोग्धुम् | मन् | मन्तुम् |
| धा | धातुम् | मा | मातुम् |
| धाव् | धावितुम् | मिल् | मेलितुम् |
| धृ | धर्तुम् | मुच् | मोक्तुम् |
| ध्यै | ध्यातुम् | मुद् | मोदितुम् |
| ध्वंस | ध्वंसितुम् | मृ | मर्तुम् |
| यज् | यष्टुम् | शंक् | शक्तुम् |
| यत् | यतितुम् | शक् | शंकितुम् |
| यम् | यन्तुम् | शप् | शप्तुम् |
| पा | पातुम् | शम् | शमितुम् |
| याच् | याचितुम् | शिक्ष् | शिक्षितुम् |
| युज् | योक्तुम् | शी | शयितुम् |
| युध् | योद्धुम् | शुच् | शोचितुम् |
| रक्ष् | रक्षितुम् | शुभ् | शोभितुम् |
| रच् | रचयितुम् | श्रि | श्रयितुम् |
| रम् | रन्तुम् | श्रु | श्रोतुम् |
| राज् | रजितुम् | श्लिष् | श्लेष्टुम् |
| रुच् | रोचितुम् | सह् | सोढुम् |
| रुद् | रोदितुम् | सिच् | सेक्तुम् |
| रुध् | रोद्धुम् | सिद्ध | सेद्धुम् |
| लभ् | लब्धुम् | सु | सोतुम् |
| लम्ब | लम्बितुम् | सृ | सर्तुम् |
| लष् | लषितुम् | सृज् | स्रष्टुम् |
| लिख् | लेखितुम् | सृप् | सर्प्तुम् |
| लिह् | लेढुम् | सेव् | सेवितुम् |
| लुभ् | लोभितुम् | स्तु | स्तोतुम् |
| वच् | वक्तुम् | स्था | स्थातुम् |

| धातु | रूप | धातु | रूप |
|---|---|---|---|
| वन्द् | वन्दितुम् | स्ना | स्नातुम् |
| वप् | वप्तुम् | स्पर्ध | स्पर्धितुम् |
| वस् | वस्तुम् | स्पृश | स्प्रष्टुम् |
| वह् | वोढुम् | स्मृ | स्मर्तुम् |
| विद् | वेत्तुम् | हस् | हसितुम् |
| विश् | वेष्टुम् | हा | हातुम् |
| वृ | वारियतुम् | सिस् | हिंसितुम् |
| वृत् | वर्तितुम् | हु | होतुम् |
| वृध् | वर्धितुम् | हृ | हर्तुम् |
| वे | वातुम् | | |



## ४. ण्यत्

ण्यत् प्रत्यय भी 'चाहिये' तथा योग्य अर्थ में आता है। इसकी भी अन्य सभी विशेषतायें यत् प्रत्यय के समान है ण्यत् प्रत्ययान्त रूप बनाने के निम्न नियम हैं—

(१) ऋकारान्त और हलन्त (व्यञ्जनान्त) धातुओं से ण्यत् प्रत्यय होता है[१]। इसका भी य शेष रहता है।

(२) धातु के अन्तिम ऋ को आर् वृद्धि होती है[२]।

(३) ण्यत् के णकार[३] और न तथा तकार[४] की इत्संज्ञा होती है, जैसे—कृ + ण्यत् (य) ऋ को आर् वृद्धि क् + आर + य = कार्यम्। हृ-हार्यम्। धृ-धार्यम्।

(४) मृज् धातु से क्यप्[५] के विकल्प में ण्यत् प्रत्यय होता है।

(५) यदि प्रत्यय में से ञ् घ्, ण् और त् हटता है तो धातु के च और ज को कुत्व (कवर्ग) हो जाता ह[६]।

(६) मृज् के इ, उ, ऋ, लृ को वृद्धि होती है[७], जैसे—मृज् + ण्यत् (य) मृज् के ज् को ग् होकर मृग् + य। ऋ को आर् वृद्धि म + आर् + ग + य = मार्ग्यः।

(७) धातु की उपधा के ह्रस्व इ, उ ऋ को गुण होता है[८], जैसे—भुज् + ण्यत् (य)। उ को ओ गुण भोज् + य। भोग् + य = **भोग्यम्** (भक्ष्य), अन्यत्र ज् को ग् '**भोग्यम्**' होगा।

---

१. ऋहलोर्ण्यत्।
२. अचोञ्णिति।
३. चुटू।
४. हलन्त्यम्।
५. मृजेर्विभाषा।
६. चजोः कुधिण्ण्यतोः।
७. मृजेर्वृद्धिः।
८. पुगन्तस्य घूघस्य च।

## ५. यत् प्रत्यय

यत् प्रत्यय भी 'चाहिये' या 'योग्य' अर्थ में प्रयुक्त होता है। यत् प्रत्यय का **'य'** शेष रहता है। यत् प्रत्यय भी सकर्मक धातुओं से कर्म में तथा अकर्मक धातुओं से भाव में होती है। कर्मवाच्य में कर्म के तुल्य लिङ्ग, विभक्ति और वचन होंगे। कर्त्ता में तृतीया, कर्म में प्रथमा तथा क्रिया कर्म के अनुसार ही चलती है। भाववाच्य में कर्त्ता में तृतीया, क्रिया में नपुंसकलिङ्ग एकवचन, जैसे—**अस्माभिः जलं पेयम्**—हमें जल पीना चाहिये। कर्त्ता **'अस्माभिः'** में तृतीया, कर्म 'जलम्' में प्रथमा तथा क्रिया पेयम् कर्म के अनुसार ही एकवचन नपुंसकलिङ्ग। इसी प्रकार से—**त्वया दानं देयम्। भवता फलानि चेयानि।**

यत् प्रत्यय निष्पन्न शब्द तीनों लिङ्ग में चलते हैं। यत् प्रत्यान्त शब्द बनाने के लिये निम्नलिखित नियमों का ध्यान रखें—

(१) आ, इ, ई, उ, ऊ अन्तवाली धातुओं से यत् प्रत्यय होता है। यत् के त् की इत्संज्ञा होकर **'य'** शेष रहता है।

(२) धातु से यत् प्रत्यय होने पर धातु के आ को ई होकर ऐ गुण[1] हो जाता है, जैसे—दा + यत्। दा को ई द + ई + यत् ई को ए गुण द् + ए + य = देयम्। गा< गेयम्। पा< पेयम्। स्था> स्थेयम्। हा> हेयम्।

(३) इसी प्रकार से चि> चेयम्। जि> जेयम्। नि> नेयम्। यहाँ इ और ई को गुण होकर ए हो गया।

(४) उ और ऊ को गुण ओ होकर अव् आदेश हो जाता है, जैसे—श्रू—**श्रव्यम्**। हु—**हव्यम्**। सु—**सव्यम्**। भू—**भव्यम्**।

(५) जिन धातुओं के अन्त में पवर्ग का कोई वर्ण हो तथा उपधा में अ हो तो उससे यत् (य) प्रत्यय होता है, जैसे—शप् + य = **शप्यम्**। लभ् + य = **लभ्यम्**।

(६) हन् धातु से यत् होकर हन् को वध् आदेश होता है[4], जैसे हन् + य। हन् को वध् आदेश होकर वध् + य = **वध्यः**।

(७) शक् और सह् धातु से यत् प्रत्यय होता है, जैसे—शक् + य = **शक्यम्**। सह् + य = **सह्यम्**।

**कुछ यत् प्रत्यय निष्पन्न रूप छात्रों की सुविधा के लिये दिये जा रहे हैं—**

| **धातु** | **अप्रत्ययान्त रूप** | **अर्थ** |
|---|---|---|
| अधि + ई | अध्येयम् | पढ़ने योग्य—पढ़ना चाहिये |
| अ + ख्या | आख्येयम् | कहने योग्य—कहना चाहिये। |

---

१. ईद्यति।
२. सार्वधातु कार्धधातुकयोः।
३. पोरदुपधात्।
४. हनो वध लिङि।
५. शकिसहोश्च।

| धातु | अप्रत्ययान्त रूप | अर्थ |
|---|---|---|
| उप + मा | उपमेयम् | उपमा देने योग्य, उपना देनी चाहिये। |
| क्री | क्रेयम् | खरीदने योग्य—खरीदना चाहिये। |
| क्षि | क्षेयम् | नष्ट होने योग्य—नष्ट होना चाहिये। |
| गै | गेयम् | गाने योग्य—गाना चाहिये। |
| घ्रा | घ्रेयम् | सूंघने योग्य—सूंघना चाहिये। |
| चि | चेयम् | चुनने योग्य—चुनना चाहिये। |
| जि | जेयम् | जीतने योग्य—जीतना चाहिये। |
| ज्ञा | ज्ञेयम् | जानने योग्य—जानना चाहिये। |
| दा | देयम् | देने योग्य—देना चाहिये। |
| ध्यै | ध्येयम् | ध्यान देने योग्य—ध्यान देना चाहिये। |
| नी | नेयम् | ले जाने योग्य—ले जाना चाहिये। |
| पा | पेयम् | पीने योग्य—पीना चाहिये। |
| भू | भव्यम् | होने योग्य—होना चाहिये। |
| मा | मेयम् | नापने योग्य—नापना चाहिये। |
| वि—धा | विधेयम् | विधान योग्य—विधान करना चाहिये। |
| श्रु | श्रव्यम् | सुनने योग्य—सुना जाना चाहिये। |
| स्था | स्थेयम् | ठहरने योग्य—ठहरना चाहिये। |
| हु | हव्यम् | हवन करने योग्य—हवन किया जाना चाहिये। |

## ६. क्त, ७. क्वतु

भूतकाल अर्थ[1] में धातु से क्त और क्तवतु कृत् प्रत्यय होते हैं। दोनों का क्रमशः 'त' और तवत्' शेष रहता है। क्त प्रत्यय कर्मवाच्य और भाववाच्य तथा क्तवतु प्रत्यय कर्तृ वाच्य में होते हैं, जैसे—क्त—**मया भोजनं भुक्तम्**। क्तवतु—अहं भोजनं कृतवान्।

**क्त**—क्त प्रत्यय सकर्मक धातु से कर्मवाच्य में होता है। तब कर्त्ता में तृतीया, कर्म में प्रथमा और क्रिया, लिङ्ग में वचन और विभक्ति कर्म के अनुसार होंगे, न कि कर्त्ता के अनुसार होंगे, जैसे—

**(क) रामेण इतिहासः पठितः, (ख) कृष्णेन गीते पठिते, (ग) गोविन्देन शास्त्राणि पठितानि।**

**उक्त उदाहरणों से स्पष्ट है कि कर्त्ता—राम, कृष्ण और गोविन्द के लिङ्ग, वचन और विभक्ति का क्रिया पर कोई प्रभाव नहीं हुआ।**

कर्म **'इतिहास'** के अनुसार ही **'पठित'** क्रिया पुल्लिङ्ग प्रथमा विभति एकवचन में है। कर्म **'गीते'** के अनुसार ही **'पठिते'** क्रिया स्त्रीलिङ्ग प्रथमा विभक्ति द्विवचन में है। कर्म **'शास्त्राणि'** के अनुसार ही क्रिया **'पठितानि'** नपुंसकलिङ्ग द्वितीया बहुवचन की प्रयुक्त है।

---

१. क्त, क्वतु निष्ठा।

अकर्मक धातु से क्त होने पर कर्त्ता तृतीया विभक्ति में और क्रिया नपुंसकलिङ्ग एकवचन में होगी, जैसे—

**त्वया एधितव्यम्**—यहाँ कर्त्ता 'त्वया' 'तृतीया' विभक्ति में तथा क्रिया '**एधितव्यम्**' नपुंसकलिङ्ग एकवचन की है। यहाँ कर्म का सर्वथा अभाव है।

गत्यर्थक धातुओं[1], अकर्मक धातुओं श्लिष् (आलिंगन करना), शीङ् (लेटना, सोना), स्था (ठहरना), आस् (बैठना), वस् (रहना), जन्, रूह् और जृ (बुड्ढा होना या पुराना होना) में क्त प्रत्यय कर्तृ वाच्य में होता है, जैसे—गृहं गतः। **सः ग्रामं प्राप्तः। सः मृतः। हरि रमामाश्लिष्टः। सः शेषमधिशयितः।**

**अकर्मक**—स गृहं गतः। सः ग्रामं प्राप्तः। सः मृतः। मतोऽहं कलिङ्गान्। जलं पातु' यमुना कच्छमवतीर्णाः।

**श्लिष्**—हरि रमामाश्लिष्टः। शिवः पार्वतीमाश्लिष्टः।

**शीङ्**—शेषमधिशयतिः विष्णुः। **स्था**—स शेषमाधिशयतिः।

**आस्**—भक्तः शिवमुपासितः। **वस्**—नन्दकुमारः अत्र उशितः। **जन्**—राममनुजातः। **रुह्**—वृक्षमारूढः। **जृ**—श्री रामकृपालः विश्वमनुजीर्थः।

उर्पयुक्त सभी वाक्यों में कर्त्ता प्रथमा विभक्ति, कर्म द्वितीया में तथा क्रिया कर्त्ता के अनुसार प्रयुक्त है।

मन्, बुद्ध, पूजा इन अर्थों वाली अन्य धातुओं से क्त प्रत्यय वर्तमान काल में होता है[2]। इसके साथ षष्ठी विभक्ति भी होगी, जैसे—**राज्ञां मतः, राज्ञां बुद्धः।**

**राज्ञां मतः**—राजाओं द्वारा सम्मानित अथवा पूजित।

कभी-कभी क्त प्रत्यय नपुंसकलिङ्ग भाववाचक शब्द बनाने के लिए भी प्रयुक्त होता है[3], जैसे—**जल्पितम्** (बोलना) **शायितम्** (सोना), **हसितम्** (हंसना) इसी प्रकार से **गतम्**, **स्थितम्** (अर्थात् स्थानम्), **कस्येदमालिखितम्** (यह किसका चित्र है ?)।

**क्त प्रत्ययान्त बनाने के लिये निम्न नियम ध्यातव्य हैं—**

(१) धातु को गुण और वृद्धि नहीं होती, जैसे—कृ > कृतः। हृ > हृतः। धृ > धृतः। भृ > भृतः।

(२) सेट् धातु में ई जुड़ेगा अनिट् में नहीं जुड़ेगा।

(३) धातु के अन्तिम द् और र् के बाद क्त के त को न हो जाता है तथा धातु के द को भी न हो जाता है[4], जैसे—र् + त = र्ण। द् + त = न्न। दीर्घ ॠ को ईर्। पृ को पूर् जैसे—शृ > शीर्णः। शृ के ॠ को ईर् + श् + ईर् + त। श + र + त र्ण = शीर्णः। पृ + त् = पूर्णः।

---

१. गत्यर्थाकर्मकाश्लिषशीङ्स्थासवसजनरुहजीर्यतिभ्यश्च ३/४/७२।

२. मतिबुद्धिपूजार्थेभ्यः।

३. नपुसके भावे क्तः।

४. लदाभ्यां निष्ठाते नः पूर्वेध्यश्च दः।

(४) धातु के अन्तिम द् और त् को न् का उदाहरण—

भिद् + त = भिन्नः। छिद् + त = छिन्नः। अद् + त = अन्नः। प्रसन्नः, विषण्णः, आसन्नः आदि।

(५) मा, स्था, गा, पा, और हा के आ को ई हो जाता है[1], जैसे—मा + क्त = मितः। स्था + क्त = स्थितः। गा + क्त = गीतः। पा + क्त = पीतः।

(६) दो (दा), सो (सा), मा, स्था इन धातुओं के आ को इ हो जाता है[2] जैसे—दा + त = दितः। अव + सः + त = अवसितः। परि + मात = परिमितः। स्था + त = स्थितः।

(७) यम्, रम्, नम्, हन्, मन्, वन् और तनादिगणी धातुओं के म् और न् का लोप होता है[3], जैसे—यम् + त = यतः। सम् + यम् + त = संयतः। रम् + त = रतः। वि + रम् + त = विरतः। नम् + त = नतः। प्र + नम् + त = प्रणतः। गम् + त = गतः। आ + गम् + त = आगतः। हन् + त = हतः। मन् + त = मतः। सम् + मन् + त = संमतः। तन् + त = ततः। वि + तन् + त = विततः।

(८) धातु की उपधा के न् का लोप होता है, यदि धातु की इ का लोप हुआ तो न् का लोप नहीं होगा[4], जैसे—बन्ध् + त = बद्धः। ध्वंस् + त = ध्वस्तः। स्रस् + त = स्रस्तः। दंश + त = दष्टः।

(९) जन् सन् और खन् धातुओं के न् को आ होता है[5], जैसे—जन् + त = जातः। सन् + त = सातः। खन् + त = खातः।

(१०) संयोगादि (आरम्भ में संयुक्त वर्ण) और यण् वाली (य, व, र, ल, से युक्त) अकारान्त धातु के बाद त को न होता है[6], जैसे—ग्ला + त = ग्लानः। म्ला + त = म्लानः। ग्ला, म्ला ये सभी संयोगादि हैं क्योंकि प्रारम्भ में ही ग् और ला का म् और ला का संयोग है द्रा + त = द्राणः। यहाँ धातु यण (र्) वाली है।

(११) जिन धातुओं में से ओ हटता है उनके बाद त को न होता है[7], जैसे—भुजो + त = भुग्नः।

(१२) वच्, स्वप् और यज् आदि हो धातुओं को सम्प्रसारण होता है। सम्प्रसारण य को इ, व को उ, र को ऋ होता है[8], जैसे—वच् + त = उक्तः। स्वप् + त = सुप्तः। यज् + त = इष्टः। वप् + त = उप्तः। वह् + त = ऊढः। वस् + त = उषितः।

---

१. घुमास्थागपाजहातिसां हलि।
२. द्युतिस्यतिमासथामित्री कति।
३. अनुदात्तोदेशवनतितनोद्यादीनामनुनासिक लोपो झलिविङ्ति।
४. अनिदितां हल उपधायाः क्ङिति।
५. जनसनखनां सञ् झलोः।
६. संयोगादेरातो धातोर्यण्वतः।
७. आंदितश्च।
८. वाचिस्वपियजादीनां किति।

(१३) ग्रह, ज्या, वे, व्यध्, वश्, व्यच्, प्रच्छ, भ्रज्ज् इन धातुओं को सम्प्रसारन होता है[१], जैसे—गृह + त = गृहीतः। व्यध् + त = विद्धः। प्रच्छ् + त = पृष्टः। वद् + त = उदित। यहाँ र को ऋ, य को इ, व को उ सम्प्रसारण हुआ।

(१४) लू आदि निम्न २१ धातओं के बाद त को न होता है[२]। (१) लूञ, (१) स्तुन्, (३) कृञ, (४) वृज, (५) धज्, (६) श, (७) पृ, (८) वृ, (९) भृ, (१०) मृ, (११) दृ, (१२) जृ, (१३) नृ, (१४) कृ, (१५) ऋ, (१६) गृ, (१८) ज, (८१) री, (१९) ली, (२०) व्ली, (२१) प्ली, जैसे—लू + त = लुनः। स्तृ + त = स्तीर्णः, विस्तीर्णः। ज्या + त = जीनः। दु + त = दूनः।

(१५) धा धातु को हि आदेश होता है[३], जैसे—धा + त = हितम्।

(१६) पच् धातु के बाद न को व होता है[४], जैसे—पच् + त = पक्वः।

(१७) शुष् धातु के बाद त को क होता है[५], जैसे—शुष् + त—शुष्कः।

(१८) क्षै (हर्षक्षयो) धातु के बाद त को म होता है[६], जैसे—क्षै + त = क्षामः।

(१९) निम्न धातुओं के रूप इस प्रकार के हैं—अस्>भूतः। सह्>सोढुम्। वह्>ऊढः। अद्>जग्धः। क्षि>क्षीणः। निर्वा>निर्वाणः।गुह>गूढः। लीह्>लीढः। प्यै>पीनः, प्यानः।

(२०) क्त और क्तवतु प्रत्ययों के रूप तीनों लिङ्गों में चलते हैं। क्त प्रत्यय के रूप पुल्लिङ्ग में राम के समान। स्त्रीलिङ्ग में आ लगाकर रमा के समान और नपुंसकलिङ्ग में गृह के समान चलते हैं, जैसे—पुल्लिङ्ग में कृतः। स्त्रीलिङ्ग में कृता। नपुंसकलिङ्ग में कृतम्।

## ७. क्तवतु

क्तवतु प्रत्यय भी क्त प्रत्यय के समान भूत अर्थ में ही होता है। इसका तवत् शेष रहता है। इसका प्रयोग कर्तृवाच्य में होता है। कर्ता में प्रथमा, कर्म में द्वितीय तथा क्रिया कर्ता के लिङ्ग, वचन, विभक्ति के अनुसार चलती है।

क्तवतु प्रत्ययान्त शब्दों का पुलिङ्ग रूप बनाने के लिए क्त (त) के बाद वान् जोड़ देते हैं। स्त्रीलिङ्ग में क्त (त) के बाद वती जोड़ देते हैं। नपुंसकलिङ्ग में वत् जोड़ देते हैं। इसके रूप पुल्लिङ्ग में भगवत् के समान। स्त्रीलिङ्ग में नदी के समान तथा नपुंसकलिङ्ग में जगत् के समान चलते हैं।

**छात्रों के लिए कुछ क्त और क्तवतु प्रत्ययान्त शब्दों के पुल्लिङ्ग रूप दिये जा रहे हैं।**

| धातु | अर्थ | क्त | क्तवतु |
|---|---|---|---|
| अद् | खाना | जग्धः | जग्धवान् |
| अधि + ई | पढ़ना | अधीतः | अधीतवान् |

१. ग्रहिज्यावयिव्यधिविष्टि विचतिवृश्चतिपृच्छति भृज्जतीनांङिति च।
२. ल्वादिभ्यः।
३. दधातेर्हि।
४. पचो वः।
५. शुष कः।
६. क्षायो मः।

| धातु | अर्थ | क्त | क्तवतु |
|---|---|---|---|
| अस् | होना | भूतः | भूतवान् |
| आ + रभ् | प्रारम्भ करना | आरब्धः | आरब्धवान् |
| आलम्ब् | सहारा देना | आलम्बितः | आलम्बितवान् |
| आ + ह्वे | बुलाना | आहूतः | आहूतवान् |
| इष् | चाहना | इष्टः | इष्टवान् |
| ईक्ष् | देखना | ईक्षितः | ईक्षितवान् |
| कथ् | कहना | कथितः | कथितवान् |
| कम् | चाहना | कान्तः | कान्तवान् |
| कम्प् | काँपना | कम्पितः | कम्पितवान् |
| कुप् | गुस्सा करना | कुपितः | कुपितवान् |
| कूर्द् | कूदना | कूर्दितः | कुर्दितवान् |
| कृ | करना | कृतः | कृतवान् |
| कृष् | खींचना | कृष्टः | कृष्टवान् |
| क्रन्द् | चिल्लाना | क्रन्दितः | क्रन्दितवान् |
| क्रम् | निकलना | क्रान्तः | क्रान्तवान् |
| क्री | खरीदना | क्रीतः | क्रीतवान् |
| क्रीड | खेलना | क्रडितः | क्रीडितवान् |
| क्षिप् | फेंकना | क्षिप्तः | क्षिप्तमान् |
| खन् | खोदना | खातः | खातवान् |
| खाद् | खाना | खादितः | खादितवान् |
| गण् | गिनना | गणितः | गणितवान् |
| गम् | जाना | गतः | गतवान् |
| गर्ज् | गर्जना | गर्जितः | गर्जितवान् |
| गै | गाना | गीतः | गीतवान् |
| ग्रस | ग्रसना | ग्रस्तः | ग्रसितवान् |
| ग्रह | पकड़ना | ग्रहीतः | गृहीतवान् |

अब केवल पुल्लिङ्ग क्त प्रत्ययान्त रूप नीचे दिये जा रहे हैं—

| धातु | क्त प्रत्ययान्त रूप | धातु | क्त प्रत्ययान्त रूप |
|---|---|---|---|
| घ्रा | घ्रातः, घ्राणः | चिर् | चरितः |
| चल् | चलितः | चि | चितः |
| चिन्त् | चिन्तितः | चुर् | चोरितः |
| चेष्ट् | चेष्टितः | छिद् | छिन्नः |
| जन् | जातः | ज़ि | जितः |

| धातु | क्त प्रत्ययान्त रूप | धातु | क्त प्रत्ययान्त रूप |
|---|---|---|---|
| जीव् | जीवितः | जृ | जीर्णः |
| ज्ञा | ज्ञातः | ज्वल् | ज्वलितः |
| तन् | ततः | तप् | तप्तः |
| तुष् | तुष्टः | तृप् | तृप्तः |
| त्यज् | त्यक्तः | त्रै | त्रातः |
| दश् | दष्टः | दण्ड् | दण्डितः |
| दम् | दान्तः | दय् | दयितः |
| दह् | दग्धः | दा | दत्तः |
| दिव् | द्यूतः, द्यूनः | दिश् | दिष्टः |
| दीप् | दीप्तः | दुह् | दुग्ध |
| दृश् | दृष्टः | दो | दितः |
| द्युत् | द्योतितः | धा | हितः |
| धाव् | धावितः | धृ | धृतः |
| ध्मा | ध्मातः | ध्यै | ध्यातः |
| ध्वस् | ध्वस्तः | नम् | नतः |
| नश् | नष्टः | निन्द् | निन्दितः |
| नी | नीतः | नृत् | नृतः |
| पच् | पक्तः | पठ् | पठितः |
| पत् | पतितः | पट् | पन्नः |
| क्लाय् | क्लायितः | पा | पीतः |
| पाल् | पालितः | पुष् | पुष्टः |
| पूज् | पूजितः | पृ | पूर्णः |
| प्रच्छ् | पृष्टः | प्रथ् | प्रथितः |
| प्र + हि | प्रहितः | प्रेर् | प्रेरितः |
| बन्ध् | बद्धः | बुध् | बुद्धः |
| ब्रू | उक्तः | भक्ष् | भक्षितः |
| भज् | भक्तः | भञ्ज् | भग्नः |
| भण् | भणितः | भाष् | भाषितः |
| भिद् | भिन्नः | भी | भीतः |
| भुज् | भुक्तः | भू | भूतः |
| भृ | भृतः | भ्रम् | भ्रान्तः |
| मद् | मत्तः | मन् | मतः |
| मन्थ् | मन्थितः | मा | मितः |

| धातु | क्त प्रत्ययान्त रूप | धातु | क्त प्रत्ययान्त रूप |
|---|---|---|---|
| मिल् | मिलितः | मुच् | मुक्तः |
| मुद् | मुदितः | | |
| मुह्, मुग्धः | मूढः | मूर्च्छ् | मूर्छितः |
| मृज् | मृष्टः | यज् | इष्टः |
| यत् | यतितः | यम् | यतः |
| या | यातः | याच् | याचितः |
| युज् | युक्तः | युद्ध् | युद्धः |
| रक्ष् | रक्षितः | रच् | रचितः |
| रञ्ज् | रक्तः | रम् | रतः |
| रुच् | रुचितः | रुद् | रुदितः |
| रुध् | रुद्धः | रुह् | रुदितः |
| लभ् | लब्धः | लष् | लषितः |
| लिख् | लिखितः | लिह् | लीढः |
| लुभ् | लुब्धः | वच् (ब्रू) | उक्तः |
| वद् | उदितः | वन्द् | वन्दितः |
| वप् | उप्तः | वस् | उषितः |
| वह् | ऊढः | वा | वातः |
| वि + कस् | विकसितः | विद् | विदितः |
| विद् | वेदितः | विश् | विष्टः |
| वृत् | वृत्तः | वृध् | वृद्धः |
| वे | उतः | व्यथ् | व्यथितः |
| व्यध् | विद्धः | शक् | शक्तः |
| शङ्क् | शङ्कितः | शप् | शप्तः |
| शम् | शान्तः | शास् | शिष्टः |
| शिक्ष् | शिक्षितः | शी | शायितः |
| शुच् | शुचितः | शुभ् | शोभितः |
| शुष् | शुष्कः | शृ | शीर्णः |
| श्रि | श्रितः | श्रु | श्रुतः |
| श्लिष् | श्लिष्टः | सद् | सन्नः |
| सन् | सातः | सह् | सोढः |
| साध् | साधितः | सिच् | सिक्तः |
| सिध् | सिद्धः | सिव् | स्यूतः |
| सृज् | सृष्टः | सेव् | सेवितः |

| धातु | क्त प्रत्ययान्त रूप | धातु | क्त प्रत्ययान्त रूप |
|---|---|---|---|
| सो | सितः | स्तु | स्तुतः |
| स्था | स्थितः | स्ना | स्नातः |
| स्निह् | स्निग्धः | स्पृश् | स्पृष्टः |
| स्वप् | सुप्तः | स्वाद् | स्वादितः |
| स्विद् | स्विन्नः | हन् | हतः |
| हस् | हसितः | हा | हीनः |
| हा | हानः | हिंस् | हिंसितः |
| हु | हुतः | हृ | हृतः |
| हृष् | हृष्टः | ह्रस् | ह्रसितः |
| ह्री, | ह्रीतः ह्रीणः | ह्वे | हुतः |

## ८. शतृ और ९. शानच्

जब किसी वाक्य में दो कार्य साथ-साथ हो रहे हों तो निरन्तर होने वाले अपूर्ण कार्य में शतृ और शानच् प्रत्ययों से निष्पन्न शब्दों का प्रयोग होता है, जैसे—**सः चलन् खादति** (वह चलता हुआ खा रहा है)। यहाँ पर वही चलना क्रिया निरन्तर हो रही है, और वह अपूर्ण भी है, अतः उसमें शतृ प्रत्यय हुआ।

जब कार्य की समकालीनता न पाई जाती हो तो इनमें शतृ प्रत्ययान्त शब्द का प्रयोग नहीं होता, जैसे—

**पर्वतम् आरुह्यते कञ्चित् कालं व्यश्रम्यन्।**

(वे लोग पर्वत पर चढ़कर कुछ काल के लिए विश्राम करने लगे)।

यहाँ पर्वत पर चढ़ने और विश्राम करने का समय एक नहीं है। अतः आरुह्य में शतृ प्रत्यय का प्रयोग नहीं हुआ, अपितु ल्यप् (क्त्वा) का प्रयोग हुआ है।

शतृ और शानच् प्रत्यय विशेषण के रूप में प्रयुक्त होते हैं, अतः उनके लिङ्ग, वचन और कारक विशेष्य के लिङ्ग, वचन और कारक के अनुसार होते हैं, जैसे—

हसन्तः बालकः गच्छन्ति।

यहाँ विशेष्य 'बालक' पुल्लिङ्ग, बहुवचन तथा प्रथमा कारक का रूप है तो शतृ प्रत्ययान्त विशेषण 'हसन्तः' भी पुल्लिङ्ग, बहुवचन तथा प्रथमा कारक का रूप है।

इसी प्रकार से—

**सः कूर्दमानः गच्छति** (वह कूदता हुआ जाता है)।

यहाँ शानच् प्रत्यान्त **कूर्दमानः** विशेषण का लिङ्ग, वचन, कारक विशेष्य **सः** (वह) के पुल्लिङ्ग, एकवचन तथा प्रथमा कारक के अनुसार है।

यह ध्यान देने की बात है कि शतृ, शानच्, क्त, क्तवतु, स्यतृ, स्यमान, क्वसु, कानच्, तव्य, अनीयर्, ण्यत् प्रत्ययान्त शब्द विशेषण होते हैं।

परस्मैपद की धातुओं से शतृ तथा आत्मनेपद की धातुओं से शानच् प्रत्यय होता है, जैसे—

पत् + अन् = पतन्। लभ + आन = लभमानः।

यह पत् धातु परस्मैपदी है अतः उससे शतृ प्रत्यय हुआ तथा लभ् धातु आत्मनेपदी है तो उससे शानच् प्रत्यय हुआ।

हिन्दी में शतृ और शानच् का अर्थ है—रहा है, रहे हैं, रहा था, हुआ, हुए आदि।

आचार्य पाणिनि के अनुसार प्रथमा कारक में शतृ और शानच् का प्रयोग नहीं होता, जैसे—

**स पठन् अस्ति** न कहकर **स पठति** ही कहना चाहिए। परन्तु प्रथमा विभक्ति में भी इनके रूप प्रचलित हैं। शतृ—परस्मैपदी धातुओं से शतृ प्रत्ययान्त रूप बनाने के लिए नियम निम्न प्रकार से हैं—

**शतृ प्रत्ययान्त पुल्लिङ्ग रूप बनाने का प्रकार**—जैसे—पठ् धातु के लट् लकार वहुवचन में पठन्ति रूप बनता है। इसमें से अन्तिम 'इ' और बीच के 'न' को (यदि हो तो) हटा दें, तो पठत् शतृ प्रत्यय का रूप बन जाता है। इसी प्रकार से भू > भवन्ति, शतृ > भवत्। अस > सन्ति, शप् > सत्। गम > गच्छन्ति, गच्छत्। कृ > कुर्वन्ति, कुर्वत्। दा > ददति, ददत्। शतृ प्रत्ययान्त शब्द के रूप पुल्लिङ्ग में पठत् के तुल्य चलते हैं। नपुंसकलिङ्ग के रूप जगत् शब्द के समान चलते हैं।

**शतृ प्रत्ययान्त स्त्रीलिङ्ग बनाने का प्रकार**—शतृ प्रत्ययान्त स्त्रीलिङ्ग रूप बनाने का तरीका यह है कि भ्वादी दिवादि और चुरादि गण की धातु के लट् लकार बहुवचन के रूप में ह्रस्व 'इ' कर देते है, तो शतृ प्रत्यय का प्रथमा एकवचन रूप बन जाता है, जैसे—गम् धातु के लट् लकार प्रथम पुरुष बहुवचन में **'गच्छन्ति'** रूप बनता है। इसके ह्रस्व 'इ' को दीर्घ 'ई' कर देने से 'गच्छन्ती' हो गया। **'गच्छन्ती'**—यह स्त्रीलिङ्ग एकवचन में बनता है। इसी प्रकार भान्ति > भान्ती। तुदन्ति > तुदन्ती।

यदि धातु अदादि, जुहोत्यादि, स्वादि, तुदादि, रुधादि, तनादि और क्रयादि गण की है तो धातु के लट् लकार बहुवचन के रूप में से न् को हटाकर ह्रस्व 'इ' को दीर्घ कर देते हैं, जैसे—श्रु धातु का लट् लकार प्रथमा बहुवचन में **'श्रुण्वन्ति'** रूप बनता है। इससे न को हटाकर ह्रस्व 'इ' को दीर्घ 'ई' कर देने से **'श्रुण्वती'** रूप शेष रहा। यह शतृ प्रत्ययान्त स्त्रीलिङ्ग एकवचन है। इसी प्रकार से रुदन्ति—**रुदती**। कुर्वन्ति—**कुर्वती**। क्रीडन्ति—**क्रीडती** आदि।

**विद्यार्थियों की सुविधा के लिए कतिपय शतृ प्रत्ययान्त धातुओं के पुल्लिङ्ग रूप आगे दिये जा रहे हैं—**

| **धातु** | **पुल्लिङ्ग रूप** | **धातु** | **पुल्लिङ्ग रूप** |
|---|---|---|---|
| अद् | अदन् | गम् | गच्छन् |
| अर्च् | अर्चन् | गर्ज | गर्जन् |

